रोमके हेतुसे शरीरमें क्लेशकारी व्रण ( घाव ) हो जाता है मंगल सातवें स्थित हो और सूर्य, बुध, राहु ये पांचवें घरमें स्थित हों, शनि आठवें घरमें हो तो जन्मनेवाला नर दुःख भोगता है ॥ १३ ॥

लग्नं पश्येन्निजर्क्षे यदि धरणिसुतः संस्थितः कातरः स्याच्छायासूनुर्नभःस्थो यदि निशि जननं तद्वदत्रापि वाच्यम् ॥ मूर्तौ भूमीतनूजे स्वजनककलहकृत् द्यूनगे स्वाधिकाराद्धीने भौमे वपुष्मान् परमयुधि रतस्तीक्ष्णभावश्च नूनम् ॥ १४ ॥

अर्थ—अपने क्षेत्रमें बैठा हुआ मंगल जो यदि लग्नको देखता हो तो जन्मनेवाला नर डरपोक ( भीरु ) होता है यदि शनि दशवें घरमें हो और रात्रिमें जन्म भया हो तोभी वह नर डरपोक होता है. लग्नमें मंगल होय तो मित्रस्वजनोंके साथ कलह करनेवाला हो और अपना घर, होरा, द्रेष्काण, नवांश आदिसे रहित होके सातवें घरमें बैठा होय तौ दृढशरीरवाला, युद्धमें अत्यंत प्रीति रखनेवाला और तेजस्वभाववाला निश्चयकरके होता है ॥ १४ ॥

पश्येतां कामदृष्टया धरणिविधुसुतौ चेन्मिथः स्यात्तदानीमुच्चाकारोऽथ चन्द्रं शनिरविमहिजा श्चेत्प्रपश्यन्ति शीतः ॥ क्षीणे प्रालेयभानौ धरणिजसहिते पापभूमौ खरः स्यान्मूर्तिस्थो द्यूनदृ-

दृष्टा हिमकरतनयो वासवेज्यं प्रपश्येत् ॥ १५ ॥
हास्यासक्तः सभौमे हिमकरतनये स्याच्छुभर्क्षे
कुजज्ञौ मन्दर्क्षे वार्कदृष्टौ नरपतिविदुषां रञ्जने
कोविदः स्यात् ॥ पश्येत्काव्यं सितांशुर्व्ययवि-
लग्नारिपुस्थानगो विस्मयालुः क्षिप्रं वाक्स्फूर्तिमान्
स्यात् कुजबुधशशिनो वीर्यवत्खेटदृष्टाः ॥ १६ ॥

अर्थ--मंगल, बुध ये आपसमें सातवें भवनकी दृष्टिकरके परस्पर देखते होवें तो जन्मनेवाला जन उच्च ( ऊंचे ) शरीर-वाला होता है और शनि, सूर्य, मंगल पूर्णदृष्टिकरके चन्द्र-माको देखते होवें तो जन्मनेवाला जन शीतल हो अर्थात् मूर्ख होता है. यदि क्षीण चन्द्रमा मंगलसहित होके पडा हो तो पाप करनेवाला और तेजस्वभाववाला होय. जो यदि लग्नमें स्थित हुआ बुध सातवें घरमें स्थित हुए बृहस्पतिको देखता हो तो जन्मनेवाला जन हास्य (ठट्ठा ) करनेमें आसक्त रहे. जो यदि मंगलसहित हुआ बुध शुभग्रहकी राशिपर स्थित हो अथवा मंगल, बुध ये दोनों शनिकी राशिपर स्थित हों और सूर्यकरके देखे गये होवें तो राजाओंके और पंडितोंको प्रसन्न करनेमें चतुर ( निपुण ) होता है और ६ । ८। १२ इन घरोंमें स्थिर हुआ चंद्रमा शुक्रको देखता होय तो विस्मय ( आश्चर्य ) युक्त रहनेवाला होता है. जो यदि मंगल, बुध, चंद्रमा ये बलिष्ठग्रहोंकरके देखे गये हों तो जन्मनेवाला जन

वचन बोलनेकी स्फूर्ति ( शीघ्रता ) वाला होवे ॥१५॥१६॥

शुक्रज्ञौ द्यूनयातौ गगनविलयगौ मानवः पुंश्चलः
स्यात् कामाज्ञामन्दिरस्थौ कविधरणिसुतौ तद्व-
दाज्ञाम्बुयातौ ॥ काव्यारौ तद्वदिन्दोर्नभसि रवि-
सुतादास्फुजिन्नारयायी तद्वत्कामास्पदस्था बुधसि-
तशनयः स्वर्क्षगे भार्गवे हि ॥१७॥

अर्थ–शुक्र, बुध ये ७। ८। १० इन घरोंमें बैठे होवें तो वह नर व्यभिचारी ( जार ) होता है मंगल सातवें दशवें घरमें होवे अथवा ४ । १० इन घरोंमें होवे तो व्यभिचारी ( जार ) पुरुष होता है, जो यदि चंद्रमासे दशवें शुक्र होय. शनिसे चौथे घरमें शुक्र हो तो जन्मनेवाला जन जार (परस्त्री गामी ) हो. बुध, शुक्र, शनि ये सातवें दशमें घरमें स्थित हों और शुक्र, अपनी राशिपर स्थित हो तोभी तद्वत् अर्थात् पर स्त्रीगामी ( जार ) होता है ॥ १७ ॥

प्रालेयांशोस्सिताद्वा दिनमणितनयस्तत्पुरोभाग-
वर्ती मूर्तौ चेच्चन्द्रशुक्रौ यदि तरणिसुतं पश्यत-
श्चायशाः स्यात् ॥ शेफच्छेदो नराणामथ तपन-
सुते भूमिकेन्द्रेऽर्कयुक्ते दृष्टे काव्योडुपाभ्यां यदि
दिवसपतेश्चोपरागोऽत्र तद्वत् ॥ १८ ॥

अर्थ–चन्द्रमासे अथवा शुक्रसे अगली राशिपर ( अगले भावमें ) शनि स्थित हो और चंद्रमा, शुक्र ये दोनों लग्नमें स्थित होके शनिको देखते हों तो जन्मनेवाला नर अपयश-

वाला ( कीर्तिरहित ) होता है. जो यदि शनि लग्नमें स्थित हो और शुक्र चंद्रमाकरके दृष्ट होवे तथा सूर्यका ग्रहण होता हो तो जन्मनेवाला जन लिंगच्छेदयुक्त ( सुजाक आदि रोग-वाला ) होता है और तद्वत् कहिये पूर्वोक्तकी तरह अर्थात् अपयशवालाभी होता है ॥ १८ ॥

यातं वक्रग्रहर्क्षे जनुषि भृगुसुते मानवस्तोषदायी सीमन्तिन्या रतः स्यान्न खलु मदनगं भार्गवं लग्न-नाथः ॥ पश्येत्स्त्रीयालयस्थो यदि रहसि तदा कामिनातोषदाता न स्यादेवं हिमांशुर्दिनकरसुत-युक् भौमतः खेसुखे वा ॥ १९ ॥

अर्थ–जो यदि शुक्र क्रूरग्रहकी राशिपर स्थित होवे तो-जन्मनेवाला जन स्त्रीको संभोग ( रमण ) के हेतुसे सुखदायी नहीं होता है और लग्नमें बैठा हुआ लग्नका पति ( पूर्णदृष्टि-करके ) घरमें स्थित हुए शुक्रको देखता हो तो संभोगसमयमें स्त्रीको सुखदाई न हो ऐसा नहीं अर्थात् रमणसमयमें सुखदाई होता है. जो यदि शनिसे युक्त हुआ चंद्रमा मंगलसे चौथे अथवा दशवें घरमें बैठा होय तो ऐसेही उक्त प्रकारसे स्त्रीको सुख देनेवाला होता है ॥ १९ ॥

क्षोणीपुत्रेण युक्तः प्रथमसुरगुरुर्लग्नतः षष्टपोऽयं कामाधिक्यं नराणां जनयति नियतं पापदृष्टो विशेषात्॥ काव्ये स्त्रीयालयस्थे तदनु मिथुनगे

कामवान्मानवः स्यान्मूर्तौ सप्ताश्वसूनौ धनुषि च वृषभे चेत्पुमानल्पकामः ॥ २० ॥

अर्थ-मंगलसे युक्त हुआ शुक्र लग्नसे छठे घरका पति हो तो मनुष्योंके कामदेवकी प्रबलता करता है, जो यदि वह शुक्र पापग्रहसे देखा गया हो तो विशेषकरके निरंतर कामदेवकी प्रबलता करता है. जो यदि शुक्र अपनी राशिपर स्थित हो अथवा मिथुनराशिपर स्थित हो तो मनुष्य कामदेवसे युक्त होता है. जो यदि लग्नमें शनि हो धनराशिका अथवा मकरराशिका होवे तो मनुष्य स्वल्प काम देनेवाला होता है ॥ २० ॥

मन्दे नक्रेऽल्पभाषी त्वथ रिपुगृहपे वा सुधांशावदृश्ये चेदर्धे संस्थिते ऽङ्को भवति जनिमतां नेत्रयोः क्रूरयुक्ते ॥ पश्येत्क्षीणेन चन्द्रं यदि भृगुतनयः सूर्यजः पश्यतीन्दुं स्वर्क्षे चन्द्रे नभःस्थे यदि मदनगतैर्वीक्ष्यते पापखेटैः ॥ २१ ॥

अर्थ-मकरराशिका शनि होवे तो अल्प बोलनेवाला होता है. जो यदि छठे घरका पति अथवा चंद्रमा क्रूरग्रहसे युक्त होके ( अदृश्यार्द्ध ) सप्तमभावके भोग्यांशसे लेके ८ । ९ । १० । ११ । १२ । लग्नका भुक्तांश इतनी जगहमें कहीं हो तो जन्मनेवालेके नेत्रोंमें कोई चिह्न हो. यदि क्षीणचंद्रमाको शुक्र नहीं देखता हो तब शनि देखता हो अथवा कर्कराशिपर

चंद्रमा स्थित होवे तब दशवें अथवा ७ घरमें स्थित हुए १ ग्रहोंकरके वह चंद्रमा देखा जाता हो तो ॥ २१ ॥

स्यान्नूनं चाल्पनेत्रस्तदनु तनुगतं भूमिजं वा क्षपेशं पश्येद्वाचस्पतिश्चेदसुरकुलगुरुः काणदृङ् मानवः स्यात् ॥ विच्छायातिग्मभानोः क्षिति भुवि च पुरो भागगे दृङ्नराणां सौम्ये चिह्नं दृशि स्यादथ वपुषि लये भार्गवे क्रूरदृष्टे ॥ २२ ॥

अर्थ—वह नर छोटे नेत्रोंवाला होता है. जो यदि इस योगके पीछे लग्नमें स्थित हुए मंगलको अथवा चंद्रमाको बृहस्पति अथवा शुक्र देखता हो तो वह नर काणा होता है. जो यदि सूर्यसे अगली राशिपर प्राप्त हुआ मंगल हो तो मनुष्योंकी दृष्टि कांतिरहित होती है. और सूर्यसे अगली राशिपर बुध होवे तो नेत्रमें चिह्न होय. जो यदि लग्नमें आठवें घरमें शुक्र हो पापग्रहसे देखा जाता हो तो ॥ २२ ॥

नेत्रे पीडाश्रुपातात्तदनु शशिकुजावेकभावे यदाक्ष्णोश्चिह्नं किंचित्तदानीं ग्रहबलवशतो दृश्यमेवं सुधीभिः ॥ मार्तण्डे रिःफयाते तदनु नवमगे पुत्रगे वा खलाढ्ये दृष्टे वा स्यान्मनस्वी सुविकलनयनः सूर्यजे व्याधियुक्तः ॥ २३ ॥

अर्थ—उस पुरुषके आंसू गिरनेके हेतुसे नेत्रमें पीडा होती है. जो यदि चंद्रमा और मंगल एक नवांशकपर स्थित होवे नेत्रोंमें कुछ चिह्न होवे पंडितजनोंने योगकारक ग्रहोंके

बलके विचारसे यह सब हाल कहना. जो यदि क्रूरग्रहोंसे दृष्ट अथवा क्रूरग्रहोंकरके संयुक्त हुआ सूर्य १२ । ९ । ५ इन घरोंमें पडा हो तो वह नर बुरे ( खराब ) नेत्रोंवाला हो अथवा १२ । ९ । ५ इनही घरोंमें पापग्रहोंसे दृष्ट अथवा युक्त होके शनि पडा हो तो वह नर रोगी होवे ॥ २३ ॥

चन्द्रं पृष्ठोदयस्थं हिबुकगृहगतः सूर्यसूनुः प्रपश्येदित्थं लग्नाधिनाथे क्रियभवनगते मानवो वामनः स्यात् ॥ कोशे पीयूषभानुर्जलचरगृहगः सौरिणा संयुतो वा मार्तण्डे भूमिकेन्द्रे यदि भवति तदा दद्रुमान्पूरुषः स्यात् ॥ २४ ॥

अर्थ-पृष्ठोदय ( १ । २ । ४ । ९ । १० इन राशियों ) पर स्थित हुए चंद्रमाको चौथे घरमें बैठा हुआ शनि देखता हो और इसी योगसमयमें लग्नका स्वामी मेषराशिपर स्थित हो तो वह नर वामन हो. जलचर राशिपर स्थित हुआ चंद्रमा दूसरे घरमें स्थित हो अथवा शनिसे युक्त हो अथवा सूर्य लग्नमें हो तो वह नर दद्रु ( दाद ) रोगवाला होता है ॥ २४॥

दृष्टे क्रूरैर्न सौम्यैर्यदि रिपुगृहगे चोडुपे प्लीहवान् स्यादेवं कामाङ्गनाथे तदनु रविसुतस्तुर्यगो नष्टदृष्टिः ॥ प्लीही स्याल्लग्ननाथे दिनकरतनये क्रूरनिष्पीडिते चेत्सौख्यायुक्मानवः स्यात्तदनु सदनगेते प्लीहवान् रूपहीनः ॥ २५ ॥

अर्थ–जो यदि शत्रुघर ( छठे घर ) का पति हुआ चंद्रमा पापग्रहोंकरके दृष्ट हो और सौम्यग्रहोंकी दृष्टि नहीं होवे तो प्लीहा ( तापतिल्ली ) रोगवान् हो इसी प्रकार सातवें घरका पति अथवा लग्नका पति चंद्रमा केवल पाप ग्रहोंकरकेही देखा गया हो तोभी प्लीहारोगवाला हो और पापग्रहोंकरके दृष्ट हुआ शनि चौथे घरमें बैठा हो तो अंधा होवे और दृष्टि अथवा योगकरके क्रूरग्रहोंसे विकल हुआ शनि लग्नका पति होवे तो वह नर सुखरहित हो और शनि लग्नमें पडा हो तो वह नर प्लीहा ( तापतिल्ली ) रोगवान् और आनंदरहित हो ॥ २५ ॥

क्रूराः केन्द्रालयस्था वपुषि च विकलाः केन्द्रगौ पुष्पवन्तौ किंवा लग्ने प्रपश्येत्कविमिनतनयः श्रोणिभागेऽङ्गहीनः ॥ काव्यः पातालयायी सुरपतिगुरुणा कापि युक्तोऽर्कसूनुर्भौमो वा रौहिणेयो भवति हि विकलः श्रोणिभागे भुजेऽग्रो॥२६॥

अर्थ–जो यदि क्रूरग्रह केन्द्रमें स्थित हो तो जन्मनेवाला नर विकल शरीरवाला होता है.जो यदि सूर्य चंद्रमा (एकत्रही) केंद्रमें पडे हों तौभी विकल शरीरवाला हो अथवा लग्नमें स्थित हुए शुक्रको शनि देखता हो तो कटिभागपर अंगहीन हो. शुक्र चौथे घरमें बैठा हो और बृहस्पतिकरके युक्त हुआ शनि, मंगल अथवा बुध जहां कहीं ( किसी घरमेंभी ) स्थित हो तो

कटीकी जगह हाथ वा पैरकी जगह विकल ( अंगहीन ) होता है ॥ २६ ॥

आयुःपुण्याधिनाथौ यदि खलखचरात्तुर्यगौ पापयुक्तौ अङ्गावैकल्यवान् स्यात् कुजशनिसहिते सैंहिकेये च सूर्ये ॥ द्वेष्यस्थे तद्वदेवं शनिरिपुगृहपौ रिःफयातौ खलैश्चेद्दृष्टौ तद्वत्तदानीं रविविधुरविजा वैरिरन्ध्रालयस्थाः ॥ २७ ॥ स्यादार्तिः पञ्चशाखे तदनु दशमगे सूर्यसूनौ सिताढ्ये क्लीवः स्यात्सूर्यसूनौ व्ययरिपुगृहगे शुक्रतःक्लीवरूपः ॥ पश्येत्सूर्यालयस्थो मदनभवनगं भूमिसूनुं सुधांशुश्चार्कः काणश्च कर्के यदि शुभगृहपो मेषसिंहालिनक्रे ॥ २८ ॥

अर्थ—आठवें और नववें घरके पति पापग्रहोंसेही चौथे घरमें बैठे हों और पापग्रहोंसे युक्त होवे तो जांघ नहीं हो अर्थात् पांगला हो. जो यदि मंगल और शनिसे युक्त हुआ राहु छठे घरमें बैठा हो अथवा शनि मंगलसे युक्त हुआ सूर्य छठे घरमें बैठा हो तो तिसी प्रकार पांगला होता है, शनि और छठे घरका पति क्रूरग्रहोंसे देखे गये हों और १२ घरमें स्थित होवे तोभी पांगला होता है. जो यदि सूर्य, चंद्रमा, शनि ६ । ८ वें घरमें स्थित हों तो जन्मनेवालेके हाथमें पीडा होती है. जो यदि शुक्रसे युक्त हुआ शनि दशवें घरमें

बैठा हो तो नपुंसक होता है और शुक्र बैठे हो उस राशिसे १२ । ६ घरमें शनि स्थित होवे तो नपुंसकसरीखा रूपवाला होता है जो यदि सिंहराशिपर स्थित हुआ चंद्रमा सातवें घरमें बैठे हुए मंगलको देखता हो तो काणा होता है और कर्कराशिपर स्थित हुआ सूर्य सातवें घरमें स्थित हुए मंगलको देखता हो तोभी काणा होता है. जो यदि नववें घरका पति मेष, सिंह, वृश्चिक, मकर इन राशियोंपर स्थित हो तब यह योग पूर्ण जानना ॥ २७ ॥ २८ ॥

अन्योऽन्यं पश्यतश्चेत्तरणिहिमकरौ तत्तनूजौ मिथो वा भूसूनुः पश्यतीनं समभवनगतं त्वङ्गच-न्द्रौ यदौजे ॥ओजर्क्षे युग्मराशौ हिमकरशशिजौ भूसुतेनेक्षितौ चेत्पुंराशौ लग्नशुक्रौ तदनु हिम-करः क्लीबयोगाः षडेते ॥ २९ ॥

अर्थ–विषमराशि और समराशिपर स्थित हुए सूर्य,चंद्रमा आपसमें देखते हों अर्थात् विषमराशिका सूर्य समराशिके चंद्रमाको और यह चंद्रमा सूर्यको देखता हो यह एक योग और इनके पुत्र अर्थात् शनि, बुध येभी विषमराशिपर इसी प्रकारसे स्थित हुए आपसमें देखते हों यह दूसरा योग.समरा-शिके सूर्यको विषमराशिगत मंगल देखता हो, मंगलको सूर्य देखता हो यह तीसरा योग. विषमराशिके लग्न और चंद्रमा समराशिगत मंगलकरके दृष्ट यह चौथा योग. चंद्रमा, बुध ये

क्रमकरके विषम सम राशिपर हों और मंगलकरके देखे जाते हों यह पांचवां योग और लग्न, शुक्र, चंद्रमा, ये पुरुषग्रहकी राशिपर तथा नवांशकमें स्थित हों यह छठा योग. ऐसे छः योग नपुंसक करनेवाले हैं ॥ २९ ॥

आयुःस्थानोपयाते धरणिसुतयुते भार्गवे वातकोपात्काण्ये भौमेन युक्ते कुजभवनगते भूमिजा मुष्कवृद्धिः ॥ भौमर्क्षे काव्यचन्द्रौ सुरपतिगुरुणा सूर्यजेनाथ दृष्टौ नूनं स्यान्मानवानां जनुषि कलजा मुष्कवृद्धिर्नितान्तम् ॥ ३० ॥

अर्थ—मंगलसे युक्त हुआ शुक्र आठवें घरमें हो तो वातकोपसे वृषणवृद्धि ( वृषण बढ जावे ) हो. मंगलसे युक्त हुआ शुक्र मंगलकी राशिपर स्थित होवे तो पृथ्वीके संसर्गसे वातकोपसे वृषण बढ जाते हैं. जिन मनुष्योंके जन्मसमयमें मंगलकी राशिपर स्थित हुए शुक्र, चंद्रमा, बृहस्पति शनिसे देखे गये हों तो तिनके शुक्रशोणित ( रक्तकालिल ) से अत्यंत वृषण बढते हैं ॥ ३० ॥

कीटेऽस्ते विलग्ने सुविकृतरदनश्चापगो मेषसंज्ञे खल्वाटः पापलग्ने धनुषि गवि तथालोकिते क्रूरखेटैः॥ धर्मार्थान्त्यात्मजस्था यदि खलखचरा बन्धभाक् पूरुषः स्यादेवं लग्ने क्रिये वा धनुषि गवि तथा राश्मिजं बन्धनं तुः ॥ ३१ ॥

अर्थ–धन, वृष, मेष इन राशियोंका लग्न पापग्रहों करके देखा गया हो तो दांतोंमें रोग होता है. पापग्रहोंसे युक्त हुआ लग्न धन तथा वृषराशिका हो पूर्वोक्त प्रकारसे पापग्रहोंकरके देखाभी जाता हो तो जन्मनेवाला जन गंजा होता है और ९।२।१२।५ इन घरोंमें पापग्रह होवें तो बंध (कैद आदि) में बंधनेवाला हो इसी प्रकार मेष, धन, वृष ये लग्न क्रूरग्रहोंसे युक्त हों तो मनुष्यके रस्सी आदिसे बंधन होता है ॥ ३१ ॥

दुर्गन्धिर्दानवेज्ये शनिभवनगते मानवो विग्रहे स्याद्वेष्याधीशे बुधर्क्षे तदनु मकरगे तद्वदत्राथ काव्ये ॥ केन्द्रस्थे तेन युक्तस्यादथ कविरविजौ स्वीयहद्दायुतौ चेत्तद्वच्चंद्रेऽजयाते तनुसदनगते चानने स्याद्विगन्धः ॥ ३२ ॥

अर्थ–शनिकी राशिपर शुक्र हो तो जन्मनेवाले मनुष्यके शरीरपर दुर्गंधि होती है. छठे घरका पति ३ । ६ । १० इन राशियोंपर हो तोभी शरीरमें दुर्गंधिवाला हो. जो यदि बुधकी राशिपर स्थित हुआ शुक्र बुधसे युक्त होके केंद्रस्थानमें पडा हो तो शरीरमें दुर्गंधि होती है और शुक्र, शनि अपने त्रिंशांशमें प्राप्त होवें तोभी शरीरमें दुर्गंधिवाला होता है और मेषराशिका चंद्रमा लग्नमें पडा हो तो मुखमें दुर्गंध होती है ॥ ३२ ॥

एवं ग्रहाणां सदसत्फलानां योगाद्ग्रहज्ञैरनुयोजनीयम् ॥ शुभाशुभं जन्मनि मानवानां फलं सुमत्या प्रविचार्य नूनम् ॥ ३३ ॥

21361



अर्थ-ग्रहोंको जाननेवाले पंडितोंने शुभाशुभफलदायी ग्रहोंके योगसे इस प्रकारसे योजना करनी, मनुष्योंके जन्म-समयमें शुभाशुभ फल अपनी बुद्धिसे विचारके निश्चयसे कहना चाहिये ॥ ३३ ॥

हृद्यैः पद्यैर्गुम्फिते सूरितोषेऽलंकाराख्ये जातके मञ्जुलेऽस्मिन् ॥ योगाध्यायः श्रीगणेशेन वर्यैर्वृत्तैर्युक्तो रामरामैः प्रणीतः ॥ ३४ ॥

इति जातकालंकारे योगाध्यायस्तृतीयः ॥ ३ ॥

अर्थ-मनोहर छंदकरके रचे हुए पंडितोंको प्रसन्न करनेवाले, मनोहर इस जातकालंकारविषे श्रीगणेशकविने उत्तम तेंतीस श्लोकोंकरके यह योगाध्याय समाप्त किया ॥ ३४ ॥

इति श्रीजातकालंकारभाषाटीकायां
योगाध्यायस्तृतीयः ॥

## अथ विषकन्याध्यायः ४ ।

भौमाङ्के कृत्तिकायां शतभिषजि तथा सूर्यमन्दारवारे भद्रासंज्ञे तिथौ या किल जननमियात्सा कुमारी विषाख्या ॥ लग्नस्थौ सौम्यखेटावशुभगगनगश्चैक आस्ते ततो द्वौ वैरिक्षेत्रानुयातौ यदि जनुषि तदा सा कुमारी विषाख्या ॥ १ ॥

21361

अर्थ--आश्लेषा, कृत्तिका, शतभिषा इन नक्षत्रोंमें सूर्य, शनि, मंगलवार और भद्रासंज्ञक तिथियोंमें कन्या जन्मे तो वह विषकन्या होती है अर्थात् रविवार द्वितीया १ योग, आश्लेषा, कृत्तिका, शनिवार सप्तमी २ योग, शतभिषा मंगलवार द्वादशी यह तीसरा योग है. इनमें जन्मनेवाली विषकन्या होवे और दो शुभग्रह लग्नमें स्थित हों एक पाप ग्रह दशवें घरमें स्थित हो दो पापग्रह छठे घरमें हों तब जन्मनेवाली वह लडकी विषकन्या कहलाती है ॥ १ ॥

मन्दाश्लेषाद्वितीया यदि तदनु कुजे सप्तमी वारुणर्क्षे द्वादश्यां च द्विदैवे दिनमणिदिवसे यज्जनिः सा विषाख्या ॥ धर्मस्थो भूमिसूनुस्तनुसदनगतः सूर्यसूनुस्तदानीं मार्तण्डः सूनुयातो यदि जनिसमये सा कुमारी विषाख्या ॥ २ ॥

अर्थ--शनिवारको आश्लेषा नक्षत्र द्वितीया तिथि हो, मंगलको सप्तमी शतभिषा नक्षत्र द्वादशी तिथि हो इन तीन योगोंमें जिसका जन्म हो वह विषकन्या कहलाती है. नववें घरमें मंगल हो, शनि लग्नमें हो, सूर्य पांचवें घरमें हो तब जन्मनेवाली विषकन्या होती है ॥ २ ॥

लग्नादिन्दोः शुभो वा यदि मदनपतिर्द्यूनयायी विषाख्या दोषं चैवानपत्यं तदनु च नियतं हन्ति वैधव्यदोषम् ॥ इत्थं ज्ञेयं ग्रहज्ञैः सुमतिभिरखिलं

योगजातं, ग्रहाणामार्थैरार्यानुमत्या मतमिह गदितं जातके जातकानाम् ॥ ३ ॥

अर्थ—जो यदि सातवें घरका पति अथवा शुभग्रह लग्नसे वा चंद्रमासे सातवें घरमें बैठा हो तो विषकन्याका दोष जिससे होनेवाला संतानहीन फल और वैधव्यदोष दूर होता है ऐसे इस उक्त प्रकारसे इस जातकालंकारमें दैवज्ञ सभ्यजनोंके अनुमत करके जातकोंके संपूर्ण योग कहे हैं सो उत्तम बुद्धि- वाले दैवज्ञजनोंने इसी प्रकारसे जानने अर्थात् ये संपूर्ण योग इसी प्रकारसे बताने चाहिये ॥ ३ ॥

हृद्यैः पद्यैर्गुम्फिते सूरितोषेऽलंकाराख्ये जातके मञ्जुलेऽस्मिन् ॥ कन्याध्यायः श्रीगणेशेन वर्यै- र्वृत्तैर्युक्तो वह्निसंख्यैर्विषाख्यः ॥ ४ ॥

इति श्रीजातकालंकारे विषकन्याध्यायश्चतुर्थः ॥४॥

अर्थ—मनोहर छंदोंकरके रचे हुए पंडितजनोंको संतुष्ट करनेवाले मनोहर इस जातकालंकारविषे उत्तम तीन श्लोकों- करके श्रीगणेशकविने विषकन्या अध्याय कहाहै ॥ ४ ॥

इति श्रीजातकालंकारभाषाटीकायां विषकन्या- ध्यायश्चतुर्थः ॥ ४ ॥

# अथायुर्दायाध्यायः ५ ।

आयुर्मूलं जन्मिनां जीवनं च ह्यामीवानां निर्जराणां सुधेव ॥ एवं प्राहुः पूर्वमाचार्यवर्यास्तस्मादायुर्दायमेनं प्रवक्ष्ये ॥ १ ॥

अर्थ--जन्मनेवालोंके जीवनेका मूल आयु है जैसे देवताओंको अमृत है वैसे आयु है इस प्रकारसे पहलेके आचार्योंने कहा है इसीवास्ते इस आयुर्दाय अध्यायको कहूंगा ॥ १ ॥

लग्नाधीशातिवीर्यो यदि शुभविहगैरीक्षितः केन्द्रयातैर्दद्यादायुः सुदीर्घं गुणगणसहितं श्रीयुतं मानवानाम् ॥ सौम्याःकेन्द्रास्यरन्ध्रा जनुषि च रहितैर्नैनायके स्त्रीयनुक्ते पीयाह्नि लग्ननाथे वपुषि च शरदां पष्टिरायुर्नराणाम् ॥ २ ॥

स्वीयतुङ्गे सुरेज्ये लग्नाधीशेऽतिवीर्ये गगनवसुस-
मातुल्यमायुर्नराणाम् ॥ ३ ॥

अर्थ-सौम्य ग्रह केंद्र ( १ । ४ । ७ । १० ) में स्थित हों और बृहस्पति लग्नमेंही हो और ये सब दशवें घरमें स्थित हुए क्रूरग्रहोंकरके दृष्ट नहीं हो तो सत्तर वर्षकी आयु हो और शुभग्रह लग्नमें तथा नववें पांचवें घरमें स्थित होवें तथा बृहस्पति उच्चका हो और लग्नपति अति बलिष्ठ होवे तो मनुष्योंकी अस्सी वर्षकी अवस्था होवे ॥ ३ ॥

सौम्ये केन्द्रेऽतिदीप्ते यदि निधनपदं खेटहीनं वीर्ये
समाः स्युस्त्रिंशत्सौम्येक्षितं चेद्गगनहिमकरैः संयु-
ताथो स्वभे चेत् ॥ स्वत्र्यंशे चामरेज्ये मुनिनय-
नमितं स्वर्क्षगो लग्नगो वा चन्द्रे द्यूने शुभश्चेद्गग-
नरसमितं कोणगाः सौम्यखेटाः ॥ ४ ॥

अर्थ-बुध केन्द्रस्थानमें पडा हो, अत्यंत बलिष्ठ हो और आठवे घरमें कोई ग्रह न हो तो तीस वर्षकी आयु होती है. जो यदि वह आठवां घर शुभग्रहोंकरके देखा जाता हो तो चालीस वर्षकी अवस्था हो और बृहस्पति अपनी राशिपर अपने द्रेष्काणपर हो तो सत्ताईस वर्षकी अवस्था हो. चंद्रमा अपनी राशिका हो अथवा लग्नमें पडा हो और नानवें घरमें शुभ ग्रह बैठा हो तो साठ वर्षकी अवस्था होवे ॥ ४ ॥

कीटे लग्ने सुरेज्ये यदि भवति तदा स्वायतुल्यं
लग्नेशो धर्मेऽङ्के चाङ्गनाथे निधनभवनगे क्रूरदृष्टेऽ

ङ्घिहस्ताः ॥ लग्नाधीशाष्टनाथौ लयभवनगतौ सप्तविंशद्विलग्ने क्रूरेज्यौ चन्द्रदृष्टौ यदि निधनगतः कश्चनास्ते द्विपक्षाः ॥ ५॥

अर्थ-जो यदि शुभ ग्रह ९ । ५ घरमें हो और कर्क लग्नपर बृहस्पति होवे तो अस्सी वर्षकी अवस्था होती है. आठवें घरका पति नवयें घरमें हो और लग्नपति क्रूरग्रहसे दृष्ट होके आठवें घरमें बैठा हो तो चौवीस वर्षकी अवस्था होवे और लग्नका पति तथा अष्टम घरका पति आठवें घरमें होवे तो सत्ताईस वर्षकी अवस्था हो. जो यदि पापग्रहसे युक्त हुआ बृहस्पति लग्नमें स्थित हो और चंद्रमाकरके दृष्ट हो, आठवें घरमें अन्य कोई ग्रह बैठा होवे तो बाईस वर्षकी अवस्था होती है ॥ ५ ॥

लग्नेन्दू क्रूरहीनौ वपुषि सुरगुरौ रन्ध्रभं खेटहीनं केन्द्रे सौम्ये सशैलाः सितविबुधगुरुस्याच्छतं केन्द्रगौ चेत्॥ वागीशे कर्कलग्ने शतमिह भृगुजे केन्द्रगेऽप्यार्कसूनौ धर्मागस्थे सुधांशौ व्ययनवम-गते हायनानां शतं स्यात् ॥ ६ ॥

अर्थ-लग्न और चन्द्र क्रूरग्रहोंसे रहित और लग्नमें बृहस्पति होवे, आठवें घरमें कोई ग्रह नहीं हो, केंद्रमें शुभ ग्रह होवे तो सत्तर वर्षकी अवस्था हो. जो यदि शुक्र, बृहस्पति केंद्रमें पडे हो तो सौ वर्षकी अवस्था हो. जो यदि बृहस्पति

का हो और शुक्र केंद्रमें पडा हो तो सौ वर्षकी अवस्था
। है और शनि नवें घरमें हो अथवा लग्नमें हो, चंद्रमा
हो अथवा नवें घरमें हो तो सौ वर्षकी आयु होवे ये सब
। यश संपत्तिकेभी सूचक जानने ॥ ६ ॥

धीकेन्द्रायुर्नवस्था यदि खलखचरा नो गुरोर्मे
विलग्ने केन्द्रे काव्ये गुरौ वा शुभमपि निधनं
सौम्यदृष्टं शतं स्यात् ॥ लग्नादिन्दोर्न खेटा यदि
निधनगता वीर्यभाजौ सितेज्यौ पूर्णायुः स्वीय-
राशौ शुभगगनचराः षष्टिरङ्गोच्चगेऽब्जे ॥ ७ ॥

अर्थ-क्रूर ग्रह ५ । १ । ४ । ७ । १० । ८ । ९ इन
घरोंमें नहीं होवे और धन मीन राशिपर तथा लग्नमें या केंद्रमें
शुक्र अथवा बृहस्पति होवे और नववां आठवां घर शुभग्रहसे
देखा जाता हो तो सौ वर्षकी अवस्था होती है. जो यदि
लग्नसे अथवा चंद्रमासे आठवें घरमें कोई ग्रह नहीं होवे और
शुक्र, बृहस्पति बलवंत होवें तो पूर्ण आयु ( १२० वर्षकी )
होवे. जो यदि शुभ ग्रह अपनी राशिपर होवे और लग्नमें तथा
वृषका चंद्रमा होवे तो साठ वर्षकी अवस्था होती है ॥ ७ ॥

कोदण्डान्त्यार्धमङ्गं यदि सकलखगाः स्वोच्चगा
ज्ञे जिनांशेगोंऽस्ये पूर्णं च केन्द्रे सुरपतिभृगुजौ
लाभगेऽब्जे परायुः ॥ शुक्रे मीने तनुस्थे निधन-
गृहगते सौम्यदृष्टे सुधांशौ जीवे केन्द्रे शतं स्या-

द्वथ तनुग्रहपे छिद्रगे पुष्करेऽब्जे ॥ ८ ॥ वागीशे वीर्ययुक्ते नवमभवनगाः सर्वखेटाःशतायुः कर्केऽङ्गे जीवचन्द्रौ सहजरिपुभवे सत्कविज्ञौ च केन्द्रे ॥ केन्द्रे सूर्यारमन्दा गुरुनवलवगा वाक्पतौ लग्नयाते व्ययस्थानेषु शेषाः शरगजतुलितं स्यान्नराणां तदायुः ॥ ९ ॥

अर्थ—धनु राशिका पिछला अर्द्धभाग लग्न हो तहां सब उच्चके होवें और बुध चौबीस अंशोंसे वृषका होवे तब पूर्ण आयु ( १२० वर्षकी ) होती है. जो यदि शुक्र बृहस्पति केंद्रमें स्थित हों और चन्द्रमा ग्यारहवें घरमें होवे तो परम आयु होती है. मीन राशिका शुक्र लग्नमें हो और सौम्य ग्रहों-करके देखा हुआ चंद्रमा आठवें घरमें हो, बृहस्पति केंद्रमें हो तो सौ वर्षकी आयु होती है और लग्नका पति आठवें घरमें हो, चन्द्रमा दशवें घरमें हो, बृहस्पति बलवान् हो, अन्य सब ग्रह नववें घरमें होंवे तो सौ वर्षकी अवस्था होती है. कर्क लग्न हो, बृहस्पति और चन्द्रमा ३ । ६ । ११ इन घरोंमें हों और शुभग्रहोंसे युक्त हुए शुक्र, बुध केंद्रस्थानमें होंवें तोभी सौ वर्षकी आयु होती है. सूर्य, मंगल, शनि ये बृहस्पतिके नवांशकमें स्थित होके केंद्रमें बैठे होवें और बृहस्पति लग्नमें स्थित होवे. अन्य सब ग्रह अष्टम स्थानमें नहीं होवे तो मनुष्योंकी अवस्था पचासी वर्षकी होती है ॥ ८ ॥ ९ ॥

क्रूराः सौम्यांशयाता उपचयगृहगाः कातराः कण्टकस्थाःसौम्या व्योमार्कसंख्या यदि तनुपकुजौ रन्ध्रगौ नो परायुः ॥ केन्द्रे लग्नेशजीवौ नवसुतनिधने कण्टके नो खलाख्याः संपूर्ण पापखेटा यदि गुरुजलगा जीवभागे च सौम्याः ॥ १० ॥ युग्मर्क्षांशे गता वा व्ययधनगृहगाश्चेच्छुभाः शीतभानुः संपूर्णो लग्नयायी शतमिह जनिनामिन्दिरामन्दिरं स्यात् ॥ लग्नेशे सौम्ययुक्ते वपुषि च लग्नपे रन्ध्रगे नान्यदृष्टे विंशत्केन्द्रे लग्नेशे बलवियुजि तथा लग्नपे त्रिंशदायुः ॥ ११ ॥

अर्थ–पापग्रह शुभग्रहोंके नवांशकमें स्थित होके ३ । ६ । १० । ११ इन घरोंमें पडे हों तो डरपोक ( युद्धमें भागने वाले ) नर होते हैं, जो यदि शुभग्रह केंद्रस्थानमें पडे हों तो एक सौ वीस वर्षकी परम आयु होती है परन्तु इस परम आयुयोगमें शनि, मंगल आठवें घरमें होवे तो परम आयु नहीं होती है. लग्नपति और बृहस्पति केंद्रमें हों और ९ ।५। ८ इन घरोंमें तथा केंद्रमें पापग्रह नहीं होवे तो पूर्ण आयु होती है, जो यदि पापग्रह नववें चौथे घरमें हो और शुभग्रह बृहस्पतिके नवांशकमें हो अथवा समराशिके नवांशकमें स्थित होवे और शुभ ग्रह १२ । २ घरमें हो पूर्ण चंद्रमा लग्नमें स्थित हो तो संपत्ति लक्ष्मीसहित हुआ जन सौ वर्षतक जीवता

है. जो यदि शुभग्रहोंसे युक्तहुआ लग्नपति लग्नमें बैठा हो, अन्यग्रहों करके देखा नहीं जाता हो और अष्टम घरका पति आठमेंही पडा हो तो वीस वर्षकी अवस्थावाला होता है और बलहीन हुए लग्नपति तथा अष्टम घरके पति केंद्रमें पडे हों तो वीस वर्षकी अवस्था होती है ॥ १० ॥ ११ ॥

इन्दावापोक्लिमस्थे तदनु तनुपतौ निर्बले पापदृ-
ष्टे दन्तैस्तुल्यं ततोऽर्कः खलखगविवरे लग्नगोऽ-
ब्जत्रिसंख्यम् ॥ रिःफे केन्द्रे सुरज्ये गुरुरिपुसहजे स्यात्सपापेऽङ्गनाथे रामाब्दं कर्कलग्ने कुज-
तुहिनकरौ केन्द्ररन्ध्रे ग्रहोनम् ॥ १२ ॥

अर्थ--चंद्रमा आपोक्लिम ( ३ । ६ । ९।१२ ) इन घरोंमें बैठा हो और लग्नपतिभी ३ । ६ । ९ १२ इनही घरोंमें हो, ये दोनों निर्बल हों तथा पापग्रहोंकरके दृष्ट होवे तो बत्तीस वर्षकी आयु हो. जो यदि क्रूरग्रहोंके मध्यमें आया हुआ सूर्य लग्नमें बैठा होवे तो इकतीस वर्षकी आयु होती है बृहस्पति केंद्रमेंही अथवा बारहवें घरमें हो और लग्नका पति पापग्रहसे युक्त होके ९ । ६ । ३ इन घरोंमें बैठा होवे तो तीन वर्षकी अवस्था होती हैं. कर्कलग्न हो चन्द्रमा मंगल केन्द्र ( १ । ४ । ७ । १० ) स्थानमें हो और ८ घरमें कोई ग्रह नहीं हो तोभी ॥ १२ ॥

रामाब्दं स्याल्लयेशे वपुषि च निधनं सौम्यहीनं
स्वेदा लग्नेशो रन्ध्रयातो वपुषि निधनपः स्या-

नृणां वाणसंख्यम् ॥ नक्रे तिग्मांशुमन्दौ सहज
रिपुगतौ कण्टके रन्ध्रनाथे पारावाराब्धिसंख्यं
तदनु शुभखगाः सद्धर्क्षेऽत्र खाग्निः ॥ १३ ॥

अर्थ—तीनही वर्षतक जीवता है. आठवें घरका पति लग्नमें हो. आठवें घरमें शुभग्रह नहीं पडा हो तो चालीस वर्षकी अवस्था हो लग्नका पति आठवें घरमें हो और आठवें घरका पति लग्नमें हो तो मनुष्योंकी पांचही वर्षकी आयु होती है. मकरराशिपर स्थित हुए शनि सूर्य तीसरे वा छठे घरमें होवें और अष्टम घरका पति केंद्रमें हो तो चालीस वर्षकी अवस्था होती है. जो यदि शुभग्रह शुभग्रहोंके नवांशकमें अथवा शुभग्रहोंकी राशिपर स्थित होवें तो तीस वर्षकी आयु होती है ॥ १३ ॥

क्रूरैर्दृष्टेऽङ्गनाथे यदि शुभविहगा वीर्यवन्तः सु-
धांशौ संस्थे सौम्ये गणे चेद्गुणमुनितुलितं रन्ध्र-
गैर्मध्यमायुः ॥ स्याच्चन्द्रादह्नि पापैरथ तपनसुते
व्यङ्गलग्ने हि याते रिःफेशे रन्ध्रनाथे यदि बलर-
हिते कङ्कपत्राक्षिसंख्यम् ॥ १४ ॥

अर्थ—जो यदि लग्नका पति पापग्रहोंकरके दृष्ट हो और शुभग्रह बलवंत होवे और चंद्रमा शुभग्रहके नवांशमें स्थित होके किसी घरमें बैठा हो तो तिहत्तर वर्षकी अवस्था होती है और चंद्रमासे आठवें घरमें पापग्रह हो, दिनमें जन्म भया हो तो मध्यम आयु होती है इससे अनंतर शनि द्विस्वभाव-

संज्ञक लग्नमें पडा हो और बारहवें घरका पति तथा अष्टमं घरका पति बलहीन होवे तो पचीस वर्षकी अवस्था होती है ॥ १४ ॥

कर्केऽङ्के सप्तसप्तौ खलविहगयुते पुष्करस्थे द्विजेशे केन्द्रे याते सुरेज्ये शरविशिखमितं पुष्करे नीरगे वा ॥ सौम्ये पीयुषभानौ व्ययनिधनगते देहगे वा कवीज्यावेकर्क्षे व्योमबाणैर्व्ययरिपुनिधने लग्ननाथाढ्यचन्द्रे ॥ १५ ॥

अर्थ—कर्कलग्नमें सूर्य हो और पापग्रहसे युक्त हुआ चंद्रमा दशवें घरमें स्थित होवे और बृहस्पति केंद्रमें होवे तो पचपन वर्षकी अवस्था होती है. बुध दशवें घरमें हो वा चौथे घरमें होवे और चंद्रमा बारहवें आठवें घरमें वा लग्नमें होवे और शुक्र,बृहस्पति एकराशिपर कहीं स्थित होवें तो पचास वर्षकी आयु होती है और लग्नपतिसे युक्त हुआ चंद्रमा १२ । ६ । ८ इन घरोंमें पडा हो ॥ १५ ॥

शन्यंशे लग्ननाथे भुजगशरमितं स्यादथो सौम्यखेटा रन्ध्रोना देहनाथो व्ययरिपुनिधने पापयुक् षष्टिरायुः ॥ राशीशो लग्ननाथो दिनमणिसहितो मृत्युगो वाक्पतिश्चेन्नो केन्द्रे षष्टिरायुर्वपुषि दिनपतिः शत्रुभोमान्वितश्चेत् ॥ १६ ॥

अर्थ–और लग्नेश शनिके नवांशकमें स्थित होवे तो अठावन वर्षकी आयु होती है. जो यदि शुभग्रह अष्टमभावके विना अन्य कहीं स्थित होवे और लग्नका पति पापग्रहसे युक होके १२ । ६ । ८ इन घरोंमें बैठा हो तो साठ वर्षकी अवस्था होती है. चंद्रमाकी राशिका पति सूर्यसहित होके ८ घरमें पडे और लग्नेशभी आठवें हो और बृहस्पति केंद्रमें नहीं होवे तो साठ वर्षकी अवस्था होती है. अपने शत्रु और मंगलसे युक्त हुआ सूर्य लग्नमें हो ॥ १६ ॥

वागीशे हीनवीर्ये व्ययतनुजगते यामिनीशे ख-
शैला धर्मे सर्वैः परायुः खलखगलवगैः केन्द्रया-
तैरशीतिः ॥ क्रूरैः क्रूरक्षयातैः शुभभवनगतैः
सौम्यखेटैः सवीर्यैर्लग्नेशे स्यात्परायुः सुतभवन-
गतैः षष्टिरायुर्नराणाम् ॥ १७ ॥

अर्थ–बृहस्पति बलहीन हो और चंद्रमा १२ । ५ घरमें बैठा हो तो सत्तर वर्षकी अवस्था होती है और सब सौम्य ग्रह नववें स्थानमें पडे हो तो परम आयु होवे और पापग्रहोंके नवांशकमें प्राप्त होके केंद्रमें पडे हों तो अस्सी वर्षकी अवस्था होती है. पापग्रहोंकी राशिपर स्थित हो और शुभग्रह सौम्य ग्रहोंकी राशियोंपर स्थित होवें और लग्नका पति बलवान् होवे तो परम आयु होती है. जो सब सौम्य पाप ग्रह पांचवें घरमें स्थित होवें तो मनुष्योंकी साठ वर्षकी अवस्था होती है ॥ १७ ॥

सारंगस्यान्त्यभागे यदि वपुषि गते चाद्यभागे च केन्द्रे सौम्यैः खेटैः शतं स्याद्वसुसहजसुखे स्याच्चिरायुः समस्तैः ॥ लग्नात्प्रालेयभानोर्निधनसदनपे रिःफकेन्द्रेऽष्टविंशत्केन्द्रे सौम्यग्रहोने यदि मृतिभवने कश्चिदास्ते खरामाः ॥ १८ ॥

अर्थ—धनुराशिके पिछले भागका नवांशक लग्नमें प्राप्त हो और शुभग्रह प्रथम भागके नवांशमें स्थित होके केंद्रमें बैठे हों तो सौ वर्षकी अवस्था होती है और तीसरे, चौथे, आठवें घरमें सब ग्रह स्थित होवें तो मनुष्यकी दीर्घ आयु होती है. लग्नसे अथवा चंद्रमासे बारहवें घरमें अथवा केंद्रमें अष्ट घरका पति हो तो अट्ठाईस वर्षकी अवस्था होती है. केंद्रस्थानमें शुभ ग्रह नहीं हो और आठवें घरमें कोई शुभ ग्रह बैठे हों तो तीस वर्षकी अवस्था होती है ॥ १८ ॥

क्षीणे प्रालेयभानौ यदि खलखचरो मृत्युगो मृत्युनाथः केन्द्रस्थो लग्ननाथो निजबलरहितः स्वाश्वितुल्यं तदायुः ॥ सौम्यैरापोक्लिमस्थैर्दिनमणिजविधू वैरिरन्ध्रालयस्थौ तुल्यं फणाङ्कुशोः स्यादथ धनमृतिगौ रिःफगौ पापखेटौ ॥ १९ ॥ हीनो स्वर्भानुना वा यदि हिममहसा व्योमनेत्रम् मार्गे केन्द्रस्थो सूर्यनन्दो यदि वपुषि कुजः पुष्प बाणाङ्कशो स्यात् ॥ शुक्रेज्यानङ्ग्याती तनय-

भवनगौ सांकल्ये सलशुभसहितश्चेक्षितः स्याद्नायुः ॥ २० ॥

अर्थ–चंद्रमा क्षीण हो और क्रूर ग्रह आठवें घरमें बैठा हो और अष्टम घरका पति केंद्रमें स्थित हो, लग्नका पति निर्बल हो तो बीस वर्षकी अवस्था होती है. शुभ ग्रह आपोक्लिम ( ३ । ६ । ९ । १२ इन घरों ) में स्थित होवें, शनि और चंद्रमा ६ ।८ घरमें स्थित हों तो बीस वर्षकी अवस्था होती है इससे अनन्तर दूसरे और आठवें घरमें तथा बारहवें घरमें रहित क्रूरग्रह बैठे होंवें तो बीस वर्षकी आयु होती है. जो यदि सूर्य, शनि केंद्रमें स्थित हों और मंगल लग्नमें होवे तो २० वर्षकी अवस्था होती है. शुक्र, बृहस्पति लग्नमें हों मंगल और पापग्रह ( शनि ) दोनों पांचवें घरमें होवें तो कुछभी आयु नहीं होती है अर्थात् स्वल्प आयु हो और जन्म राशिका स्वामी सूर्यसहित हुए लग्नमें बैठा हो और अन्य पापग्रह तथा शुभग्रहोंसे युक्त वा दृष्ट होवे तो स्वल्प ( बहुत कम ) आयु होती है ॥ १९ ॥ २० ॥

यत्संप्रोक्तं योगजं पूर्वमायुर्होरापारावारपारंगमज्ञैः॥ तस्मादायुः सारभूतं यदेत्पुण्याचारश्लोकभाजां नराणाम् ॥ २१ ॥

अर्थ–जातकरूपी समुद्रको पार उल्लंघनको जाननेवाले पंडित जनोंने पहले जो योगोंसे प्राप्त हुई आयु कही है वही

पूर्वोक्त साररूप यह आयु सदाचार धर्ममें युक्त रहनेवाले जनोंकी इसी प्रकारसे होती है ॥ २१ ॥

बलाबलविवेकेन पुष्करालयशालिनाम् ॥ सुम-
नोभिरिदं देश्यमायुर्धर्मादिशालिनाम् ॥ २२ ॥

अर्थ–सूर्य आदि ग्रहोंके बलाबलका विचारपूर्वक यह आयुर्योग उत्तमचित्तवाले जनोंने धर्मात्माजनोंको बताना चाहिये अर्थात् पाप करनेवालोंके यह योग नहीं मिलता है ॥ २२ ॥

हृद्यैः पद्यैर्गुम्फिते सूरितोषेऽलंकाराख्ये जातके
मञ्जुलेऽस्मिन् ॥ आयुर्दायः श्रीगणेशेन वर्यैर्वृ-
त्तैर्युक्तो बाहुपक्षैः प्रणीतः ॥ २३ ॥ इति श्रीजा-
तकालंकारे पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

अर्थ–मनोहर छन्दोंकरके रचे हुए, पंडितजनोंको प्रसन्न करनेवाले मनोहर इस जातकालंकार नामक ग्रंथमें श्रीगणेशकविने उत्तम बाईस श्लोकोंकरके आयुर्दाय अध्याय रचा है ॥ २३ ॥

इति श्रीजातकालंकारभाषाटीकायां
पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

# अथ भावाध्यायः ६ ।

लग्नाधीशेऽर्थगे चेद्धनभवनपतौ लग्नयातेऽर्थवान्-
स्याद्बुद्ध्याचारप्रवीणः परमसुकृतकृत् सारभृ-
द्भोगशीलः ॥ भ्रातृस्थानेऽङ्गनाथे सहजभवनपे
लग्नयातेऽल्पशक्तिः सद्बन्धू राजपूज्यः कुलजनसु-
खदो मातृपक्षेण युक्तः ॥ १ ॥

अर्थ—लग्नका पति धनस्थानमें बैठा हो और धनस्थानका पति लग्नमें हो तो वह नर धनवान् होताहै, बुद्धिके आचरणमें निपुण, उत्तम सुकृत करनेवाला, बलवान् और भोगशील (पदार्थ भोगनेवाला) होता है. लग्नका पति तीसरे घरमें हो और तीसरे घरका पति लग्नमें पडा हो तो अल्पबलवाला हो और श्रेष्ठ बंधुजनोंसे युक्त हो, कुलके जनोंको सुख देनेवाला और मातृपक्ष (मामा नाना आदिकों) से संयुक्त होता है ॥ १ ॥

तुर्येशे लग्नयाते तदनु तनुपतौ तुर्यगे स्यात्क्षमा-
वान् ताताज्ञाराजकार्यप्रगुणमतियुतः सद्गुरुः
स्वीयपक्षः ॥ लग्नस्थे सूनुनाथेतनुजपदगते लग्न-
नाथे मनस्वी विद्यालंकारयुक्तो निजकुलविदितो
ज्ञानवान् मानसक्तः ॥ २ ॥

अर्थ—चौथे घरका पति लग्नमें पडे और लग्नका पति चौथे घरमें पडे तो क्षमा (शांति) वाला होवे; पिताकी

आज्ञामें और राज्यकार्यमें सरल बुद्धिवाला रहे, श्रेष्ठ गुरुवाला अथवा श्रेष्ठ जनोंका गुरु होवे और अपने पक्षमें स्थित ( कायम ) रहे. पंचम घरका पति लग्नमें स्थित हो और लग्नका पति पंचम घरमें स्थित होवे तो उत्तम मनवाला, विद्यासे विभूषित, अपने कुलमें विख्यात, ज्ञानवान् अभिमान युक्त होता है ॥ २ ॥

षष्ठेशे लग्नयाते तदनु तनुपतौ षष्ठगे व्याधिहीनो नित्यं द्रोहादिसक्तो वपुषि सबलवान् द्रव्यवान्संग्रही स्यात् ॥ मूर्तीशे कामयाते मदनसदनपे मूर्तिगे तातसेवी लोलस्वान्तोऽङ्गनायां भवति हि मनुजः सेवकः शालकस्य ॥ ३ ॥

अर्थ—छठे घरका पति लग्नमें हो और लग्नका पति छठे घरमें बैठा होवे तो रोगी नहीं होताहै और हमेशह द्रोह (छल) आदि करनेमें आसक्त, शरीरमें बलवान् तथा संग्रह करनेवाला होता है. लग्नका पति सातवें घरमें बैठा हो और सातवें घरका पति लग्नमें पड़ा हो तो वह मनुष्य पिताकी सेवा करनेवाला स्त्रीविषें चंचलमनवाला और शालकके काम करनेवाला होता है ॥ ३ ॥

अङ्गेशे रन्ध्रयाते निधनगृहपतावङ्गगे द्यूतबुद्धिः शूरश्चौर्यादिसक्तो निधनपदमियाद्भूपतेर्वा स्तनौ वा ॥ देहाधीशे शुभस्थे शुभभवनपतौ देहसंस्थे

विदेशी धर्मासक्तो नितान्तं सुरगुरुभजने तत्परो राजमान्यः ॥ ४ ॥

अर्थ--लग्नका पति आठवें घरमें होवे और आठवें घरका पति लग्नमें हो तो जुवा खेलनेमें बुद्धिवाला, शूर वीर, चोरी आदि करनेमें निपुण हो और राजासे अथवा लोगोंसे मृत्युको प्राप्त होवे, लग्नका पति नववें घरमें हो तो विदेशमें वास करे और निरन्तर धर्ममें आसक्त रहे, देवताके पूजनमें, गुरुकी सेवामें तत्पर रहे तथा राजासे मान्य होता है ॥ ४ ॥

कर्मस्थे लग्ननाथे गगनभवनपे लग्नगे भूपतिः स्यात् ख्यातो लाभे च रूपे गुरुभजनरतो लोलुपो द्रव्यनाथः॥लाभेशे लग्नयाते तनुभवनपतौ लाभसंस्थे सुकर्मा दीर्घायुःक्षोणिनाथः शुभविभवयुतः कोविदो मानवः स्यात् ॥ ५ ॥

अर्थ--लग्नका पति दशवें घरमें हो और दशवें घरका पति लग्नमें हो तो राजा होता है, लाभ करनेमें और उत्तम रूपमें प्रसिद्ध ( विख्यात ) हो, गुरुकी सेवामें प्रीतिवाला, चंचलचित्तवाला और द्रव्यका अधिपति होता है. ग्यारहवें घरका पति लग्नमें हो, और लग्नका पति ग्यारहवें घरमें हो तो सुन्दर कर्मवाला तथा दीर्घ आयुवाला होता है, राजा हो अथवा वह मनुष्य घरमें होवे तो सुन्दरकर्मवालासुन्दर ऐश्वर्यसे युक्त हो धीरजवान् और पंडित होता है ॥ ५ ॥

लग्नेशे रिःफयाते व्ययसदनपतौ लग्नगे सर्वशत्रु-र्बुद्ध्या हीनो नितान्तं कृपणतरमतिर्द्रव्यनाशी विलोलः ॥ इत्थं तातादिकानामपि जनुपि तथा खेचराणां हि योगाद्वाच्यं होरागमज्ञैस्तदनु तनुप-युग् भार्गवे राजपूज्यः ॥ ६ ॥

अर्थ—लग्नका पति बारहवें घरमें हो और बारहवें घरका पति लग्नमें हो तो सब जनोंका शत्रु हो अथवा सब जन उसके शत्रु होते हैं, वह निरंतर बुद्धिहीन होता है, अत्यंत कृपणबुद्धि हो और द्रव्यका नाश करनेवाला तथा चंचल स्वभाववाला होता है. इसही प्रकारसे जन्मसमयमें ग्रहोंके योगसे पिता आदिकोंका शुभाशुभ फल जातकशास्त्रवेत्ता पंडितोंने बताना चाहिये, जैसे पिताका घर दशवां है उसको लग्न समझे, ११ को धन भवन समझे, फिर पूर्वोक्त सब, योगोंको विचारके पिताका सब हाल कहे. इसी प्रकार पुत्र आदि भवनसे पुत्र आदिकोंका हाल कहना और लग्नेशसे युक्त हुआ शुक्र ६ । ८ । १२ इन घरोंके विना अन्य किसी घरमें बैठा हो तो वह नर राजपूज्य होता है अर्थात् मनोवांछित फलोंकी प्राप्तिवाला होता है ॥ ६ ॥

एवं स्वमत्या सुफलप्रबोधं श्रीजातकालंकरणं मनोज्ञम् ॥ वृत्तैरनन्तेशमितैर्निबद्धं मया मुदे दैवविदामुदारम् ॥ ७ ॥

अर्थ–मैंने ( गणेशकविने ) ऐसे अपनी बुद्धि करके सुन्दर फलोंको कहनेवाला पदपदार्थोंकरके मनोहर यह जातकालंकार दैवज्ञ ( ज्योतिषी जनों ) के आदरके वास्ते एक सौ दश श्लोकोंकरके रचा है ॥ ७ ॥

पुष्करालयवशा गुणसारा जातकोक्तिरमलेव मराला ॥ संस्कृता विहरतां भवतां मे मानसेऽति सरले सुकवीनाम् ॥ ८ ॥

अर्थ–पुष्करालय अर्थात् ग्रहोंके अधीन अर्थात् शुभाशुभसूचक ग्रहोंकरके उपयुक्त हुई गुणोंकी साररूपा संस्कृता अर्थात् मनोहर वाणीसे शुद्ध की हुई ऐसी मेरी यह जातकोक्ति ( जातकफलकथनरूपा वाणी ) सुन्दर कवियोंके तुम्हारे अत्यंत सरल मानसहृदयमें क्रीडा करे कैसे कि जैसे पुष्कर ( जलस्थानमें ) रहनेवाली, गुणसारा और अमला ( शुद्धा दोषरहिता ), संस्कृता ( स्वभावसे रुचिर ) ऐसी हंसी मानससरोवरमें क्रीडा किया करती है तैसे. यहां इस श्लोकमें पूर्णोपमालंकार है ॥ ८ ॥

हृद्यैः पद्यैर्गुम्फिते सद्रीतोपेऽलंकाराख्ये जातके मञ्जुलेऽस्मिन् ॥ भावाध्यायःश्रीगणेशेन वर्यैर्वृत्तैर्युक्तोऽष्टाभिरेष प्रणीतः ॥ ९ ॥ इति श्रीजातकालंकारे षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

अर्थ–मनोहर छंदोंकरके रचे हुए पंडितजनोंको प्रसन्न करनेवाले मनोहर इस जातकालंकार नामक ग्रंथमें श्रीगणेश-कविने उत्तम आठ श्लोकोंकरके यह भावाध्याय रचा है॥९॥

इति श्रीजातकालंकारभाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

---

## अथ वंशाध्यायः ७।

अभूदवनिमण्डले गणकमण्डलाखण्डलः श्रुति-स्मृतिविहारभूर्विबुधमण्डलीमण्डनम् ॥ प्रचण्ड-गुणगुर्जराधिपसभाप्रभातप्रभाकवीन्द्रकुलभूषणं जगति काह्नजी कोविदः ॥ १ ॥

अर्थ–अवनिमंडल ( पृथ्वीतल ) में काह्नजी नामक पंडित भया वह जगत्में ज्योतिषियोंके प्रतिपादन करनेवाला, पंडि-तोंकी मंडलीका मंडन, शोभादायक, प्रचंडगुणवाले, गुर्जरदे-शके अधिपति राजाकी सभामें प्रभातसमयके उजियालेके समान प्रकाशवाला, कवींद्रजनोंके कुलका आभूषण ऐसा होता भया ॥ १ ॥

भारद्वाजकुले बभूव परमं तस्मात्सुतानां त्रयं ज्यायांस्तेष्वभवद् ग्रहज्ञतिलकः श्रीसूर्यदासः सुधीः ॥ श्रीमान् सर्वकलानिधिस्तदनुजो गोपा-लनामाभवच्छ्रीमद्देवविदां वरस्तदनुजः श्रीराम-कृष्णोऽभवत् ॥ २ ॥

अर्थ–सो यह भारद्वाज कुल ( गोत्र ) में होता भया इसके तीन पुत्र भये तिनमें बडा दैवज्ञोंमें श्रेष्ठ श्रीमान् सूर्यदास पंडित होता भया, तिसका छोटा भाई श्रीमान् सब कलाओंका निधि ( खजानारूप ) गोपालनामक होताभया, तिससे छोटा श्रीमद् दैवज्ञोंमें श्रेष्ठ श्रीरामकृष्ण नामक होता भया ॥ २ ॥

शाके मार्गणरामसायकधरा १५३५ संख्ये नभस्ये तथा मासे ब्रध्नपुरे सुजातकमिदं चक्रे गणेशः सुधीः ॥ छन्दोलंकृतिकाव्यनाटककलाभिज्ञः शिवाध्यापकस्तत्र श्रीशिवविन्मुदे गणितभूगोपालसूनुः स्वयम् ॥ ३ ॥

अर्थ–इनमें गोपाल नामक पंडितका पुत्र छंद, अलंकार, नाटक, कला ( चित्रकर्म ) इनको जाननेवाला और शिवनामक आचार्यका शिष्य ज्योतिषसिद्धांतशास्त्रको जाननेवाला, गणेशनामक कवि श्रीशिवनामक पंडितवरके आनंदके वास्ते पांच, तीन, पांच एक संख्यामें प्रमित अर्थात् पंद्रह सौ पैंतीसके शाकेमें भाद्रपद महीनेमें सूर्यपुरविषे इस सुन्दर जातक ( जातकालंकार ) को करता भया ॥ ३ ॥

ये पठिष्यन्ति दैवज्ञास्तेषामायुःसुखे शिवम् ॥
भूयात्कैरवकुन्दाभा सुकीर्तिः सर्वतो दिशम् ॥ ४ ॥

अर्थ-जो दैवज्ञजन इसको पढेंगे तिनके आयु सुखमें कल्याण बना रहो और कमल तथा कुन्दके पुष्पसमान सुन्दर स्वच्छ कीर्ति सब दिशाओंमें हो ॥ ४ ॥

हृद्यैः पद्यैर्गुम्फिते सूरितोपेऽलंकाराख्ये जातके मञ्जुलेऽस्मिन् ॥ वंशाध्यायः श्रीगणेशेन वृत्तैर्युक्तो वेदैः शैलसंख्यः प्रणीतः ॥ ५ ॥ इति श्रीगणेशेन विरचितजातकालंकारे सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

अर्थ-मनोहर छंदोंकरके रचे हुए और पंडितजनोंको संतुष्ट करनेवाले इस मनोहर जातकालंकारविषे चार श्लोकों करके श्रीगणेशकविने यह सातवां वंशाध्याय अर्थात् अपने वंशविख्यातिका अध्याय रचा है ॥ ७ ॥

इति श्रीबरेलीपुरनिवासिगौडवंशोद्भवद्विजशालग्रामात्मज-
बुधवसतिरामशास्त्रिविरचितजातकालंकारभा-
षाटीकायां सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

अब्दे खबाणाऽङ्कधरामिते वैशाखे सिते नागतिथौ भृगौ च ॥
बस्त्यादिरामांतबुधेन भाषाटीका कृता स्वल्पधियां मुदे वै ॥

इति भाषाटीकासहितो जातकालंकारः समाप्तः ।

---

पुस्तक मिलनेका ठिकाना.

गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास,
"लक्ष्मीवेंकटेश्वर" स्टीम् प्रेस,
कल्याण-मुंबई.

खेमराज श्रीकृष्णदास,
"श्रीवेंकटेश्वर" स्टीम् प्रेस,
खेतवाडी-मुंबई.

जाहिरात.

## ज्योतिष-ग्रन्थाः ।



की. रु. आ.

अर्घप्रकाश-भाषाटीकासमेत । इसमें तेजी-मन्दी वस्तु देखनेका विचार भलीभांति लिखागयाहै .... ०-५

आनन्दप्रकाश-भाषाटीकासमेत । यह ग्रन्थ ज्योतिषियोंकोअतीवउपयोगी है । इसमें-रोगकी स्थिति, असाध्यरोग किस प्रकार शान्त होगा तथा रोगमुक्ति, स्नानदानादि कितनेही उत्तम विषय लिखेगये हैं. .... .... .... ०-३

आर्यभटीय-( ज्योतिषशास्त्र ) संस्कृतटीका भाषाटीकासमेत .... ... ... .... १-०

कर्णकुतूहल-सटीक तथा उदाहरणसहित । ब्रह्मपक्षीय गणित ग्रन्थ ... ... .... ०-१२

करणेन्दुशेखर-इसमें रव्यादि ग्रहोंकी सारणी भलीभाँति दीगईहै । तथा सिद्धान्तोक्त सब विषय संक्षेपसे इसमें आगये हैं .... ०-४

---

पुस्तकें मिलनेका ठिकाना-

गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास,
"लक्ष्मीवेंकटेश्वर" छापाखाना,
कल्याण-मुंबई.

"लक्ष्मीवेंकटेश्वर" स्टीम्-यन्त्रालयकी परमोपयोगी स्वच्छ शुद्ध और सस्ती पुस्तकें।

यह विषय आज ३० । ४० वर्षसे अविदित हुआ भारतवर्षमें प्रसिद्ध है कि, इस यन्त्रालयकी छपीहुई पुस्तकें सर्वोत्तम और सुन्दर प्रतीत तथा प्रमाणित हुई हैं सो इस यन्त्रालयमें प्रत्येक विषयकी पुस्तकें जैसे-वैदिक वेदान्त, पुराण, धर्मशास्त्र, न्याय, मीमांसा, छन्द, ज्योतिष, काव्य, अलंकार, चम्पू नाटक, कोष, वैद्यक, साम्प्रदायिक तथा स्तोत्रादि संस्कृत और हिन्दी भाषाके प्रत्येक अवसरपर बिक्रीके अर्थ तैयार रहते हैं। शुद्धता स्वच्छता तथा कागजकी उत्तमता और जिल्दकी बँधाई देशभरमें विख्यात है। इतनी उत्तमता होनेपरभी दाम बहुतही सस्ते रक्खे गये हैं और कमीशनभी पृथक् काट दिया जाता है। ऐसी सरलता पाठकोंको मिलना असंभव है संस्कृत तथा हिन्दीके रसिकोंको अवश्य अपनी २ आवश्यकतानुसार पुस्तकोंके मंगानेमें त्रुटि न करना चाहिये. ऐसा उत्तम, सस्ता और माल दूसरी जगह मिलना असम्भव है. 'सूचीपत्र' मंगा देखो।

---

पुस्तकें मिलनेका ठिकाना—
गङ्गाविष्णु श्रीकृष्णदास,
"लक्ष्मीवेंकटेश्वर" छापाखाना,
कल्याण-मुंबई.